ओं ह्रीं अष्टांगसहितपञ्चविंशतिदोषरहिताय सम्यग्दर्शनाय पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

## ज्ञान पूजा ।

दोहा ।

पंचभेद जाके प्रकट, ज्ञेय प्रकाशन भान ।
मोह तपन-हर-चंद्रमा, सोई सम्यकज्ञान ॥१॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञान अत्र अवतर अवतर संवौषट् । ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञान अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः । ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञान अत्र मम सन्निहितं भव भव वषट् ।

सोरठा ।

नीर सुगंध अपार, त्रिषा हरै मल छय करै ।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजों सदा ॥१॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय जलं निर्वपामीति स्वाहा ।

जलकेशर घनसार, ताप हरे शीतल करे ।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजों सदा ॥२॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय चदनं निर्वपामीति स्वाहा ।

अछत अनूप निहार, दारिद नाशै सुख भरै ।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजों ॥३॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय अक्षतान निर्वपामीति स्वाहा ।

पुहुप सुवास उदार, खेद हरे मन शुचि करै।
सम्यकज्ञान, विचार आठभेद पूजों सदा ॥४॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।

नेवज विविध प्रकार, क्षुधा हरै थिरता करै।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजों सदा ॥५॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

दीपज्योति तमहार, घटपट परकाशै महा।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजों सदा ॥६॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

धूप घ्रानसुखकार, रोगविघन जड़ता हरै।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजों सदा ॥७॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।

श्रीफलआदि विथार, निहचै सुरशिवफल करै।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजों सदा ॥८॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय फलं निर्वपामीति स्वाहा।

जल गन्धाक्षत चारु, दीप धूप फल फूल चरु।
सम्यकज्ञान विचार, आठभेद पूजों सदा ॥९॥
ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा।

जयमाला । दोहा ।

आप आप जानै नियत, ग्रन्थपठन व्योहार ।
संशय विभ्रम मोह बिन अष्टअङ्ग गुनकार ॥१॥

चौपाई मिश्रित गीता छन्द ।

सम्यकज्ञानरतन मन भाया, आगम तीजा नैन बताया ।
अच्छर अरथ शुद्ध पहिचानौ, अच्छर अरथ उभय संग जानौ ॥
जानौ सुकाल पठन जिनागम, नाम गुरु न छिपाइये ।
तप रीति गहि बहु मान देकैं, विनय गुन चित लाइये ॥
ए आठ भेद करम-उछेदक ज्ञानदर्पण देखना ।
इस ज्ञानहीसों भरत सीझा, और सब पट पेखना ॥१॥

ओं ह्रीं अष्टविधसम्यग्ज्ञानाय पूर्णार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ॥

चारित्र पूजा ।

दोहा ।

विषयरोग औषधि महा, दवकषाय जलधार ।
तीर्थंकर जाकों धरैं, सम्यकचारितसार ॥१॥

ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्र ! अत्र अवतर अवतर संवौषट्
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्र ! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः ।
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्र अत्र मम सन्निहितं भव भव वषट् ।

सोरठा।

नीर सुगन्ध अपार, त्रिषा हरे मल छय करे।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजों सदा ॥१॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय जलं निर्व०

जलकेसर घनसार, ताप हरै शीतल करै।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजों सदा ॥२॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय चंदनं०।

अछत अनूप निहार, दारिद नासै सुख भरै।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजों सदा ॥३॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय अक्षतान नि०

पुहुप सुवास उदार, खेद हरै मन शुचि करै।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजों सदा ॥४॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यकचारित्राय पुष्पं नि०

नेवज विविधप्रकार, छुधा हरै थिरता करै।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजों जदा ॥५॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यकचारित्राय नैवेद्यं नि०।

दीपजोति तमहार, घटपट परकाश महा।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजों सदा ॥६॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यकचारित्राय दीपं नि०

धूप घ्राण सुखकार, रोग विघन जड़ता हरै।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजों सदा ॥७॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय धूपं निर्वपामीति
श्रीफलआदि विथार, निश्चय सुरशिवफल करै।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजों सदा ॥८॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय फलं निर्वपामीति।
जल गन्धाक्षत चारु, दीप धूप फल फूल चरु।
सम्यकचारित सार, तेरहविध पूजों सदा ॥९॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय अर्घ निर्व०

जयमाला। दोहा।

आप आप थिर नियत नय, तपसंजम व्योहार।
स्वपर दया दोनों लिये, तेरहविध दुखहार ॥१०॥

चौपाई मिश्रित गीता छन्द।

सम्यकचारित रतन संभालो, पांच पाप तजि कें व्रत पालो।
पंचसमिति त्रय गुपति गहीजे, नरभव सफल करहु तन छीजे ॥१॥
छीजै सदा तनको जतन यह, एक संयम पालिये।
बहु रुल्यो नरक निगोद मांहीं, कषाय विषयनि टालिये॥
शुभकरम जोग सुघाट आया, पार हो दिन जात है।
'द्यानत' धरमकी नाव बैठो, शिवपुरी कुशलात है ॥११॥
ओं ह्रीं त्रयोदशविधसम्यक्चारित्राय महार्घं निर्व०

समुच्चय जयमाला। दोहा।

सम्यकदरशन ज्ञानव्रत, इनबिन मुकति न होय।
अंध पंगु अरु आलसी, जुदे जलें दव लोय ॥१॥

चौपाई।

तापै ध्यान सुथिर बन आवै, ताके करमबंध कट जावैं।
तासों शिवतिय प्रीति बढ़ावै, जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै ॥२॥
ताकों चहुंगति के दुख नाहीं, सो न परै भवसागर माहीं।
जनम जरामृत दोष मिटावै, जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै ॥३॥
सोई दशलच्छनको साधै, सो सोलह कारण आराधै।
सो परमातम पद उपजावै, जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै ॥४॥
सोई शक्रचक्रिपद लेई, तीन लोक के सुख विलसेई।
सो रागादिक भाव बहावै, जो सम्यकरतनत्रय ध्यावै ॥५॥
सोई लोकालोक निहारै, परमानन्द दशा विसतारै।
आप तिरै औरन तिरवावै, जो सम्यक रतनत्रय ध्यावै ॥६॥

दोहा।

एकस्वरूप प्रकाश निज, वचन कह्यो नहिं जाय।
तीनभेद व्योहार सब, द्यानतको सुखदाय ॥७॥

ॐ ह्रीं सम्यग्रत्नत्रयाय महार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

# आदिनाथ पूजा।

अडिल्ल छन्द।

कर्मभूमिकी आदि ऋषभ जिनवर भये,
धर्मपंथ दरशाय सकल जग सुख दये।
तिनके पद उर ध्याइ हरष मनमें धरूं,
अत्र निष्ठ जिनराज चरण हिरदे धरूं॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेन्द्र अत्रावतरावतर। संवौषट्। अत्र तिष्ठ तिष्ठ। ठःठः। स्थापनं। अत्र मम अन्निहितो भव भव। वषट्। सन्निधिकरणं।

सुन्दरी छंद।

परम पावन उज्वल लायके, जल जिनेश्वर चरण चढ़ायके।
जन्म मरण त्रिदोष सबै हरूं, ऋषभदेव चरण पूजा करूं॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

सरस चंदन गंध सुहावनो, परम शीतल गुण मन भावनो।
जन्मतापतृषादुखको हरूं, ऋषभदेव चरण पूजा करूं॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय चंदनं निर्व०।

शरदइन्दु समान सुहावनो, अमल अक्षत स्वच्छ प्रभावनो।
सहजरूप सुधीरमनी वरूं, ऋषभदेव चरण पूजा करूं॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अक्षतं निर्व०।

कुसुम रत्न सुवर्णमई करौं, कनक भाजनमें बहुते भरौं।
मदनवान महा दुखको हरूं, ऋषभदेव चरन पूजा करूं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय पुष्पं निर्व०

सरस मोदन पावक लीजिये, चरु अनेक प्रकार सु कीजिये।
असद्वेद्य क्षुधा दुखको हरूं ऋषभदेव चरन पूजा करूं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय नैवेद्यं निर्व०

रतन दीप अमोलिक लीजिये, जिन सुयोग्य मनोहर कीजिये।
अतुल मोहमहातमको हरूं, ऋषभदेव चरन पूजा करूं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय दीपं निर्व०

सरस धूप सुगंध सुहावनी, अगरआदिक द्रव्य सुपावनी।
धूप खेय दुखद-विधिको हरूं, ऋषभदेव चरन पूजा करूं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय धूपं निर्व०

सरस मिष्ट फलावलि लीजिये, चरण जिनवर भेट करीजिये।
सहज रूप सुधीरमणी वरूं, ऋषभदेव चरन पूजा करूं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय फलं निर्व०

जल फलादिक द्रव्य मिलायके, कनकथाल सुअर्घ बनायके।
निज स्वभाव अरी विधिको हरूं, ऋषभदेव चरन पूजा करूं ॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अनर्घ्यपदप्राप्तये अर्घं निर्व०

## पंचकल्याणक ।

### मोतियादाम छंद ।

असाढ़ वदी द्वितीया दिन जान, तजो सरवारथसिद्ध विमान ।
भयो गरभागम मंगल मोय, नमं जिनको नित हर्षित होय ॥
ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय आषाढ़वदीद्वितीयायां गर्भकल्याणप्राप्ताय अर्घ निर्वपामीति स्वाहा ।

सुचैतवदी नवमी दिन जान, भयो शुभ तादिन जन्मकल्यान ।
सुरासुर इन्द्र शचीजुत आय, करो गिरिशीस महोत्सव जाय ॥
ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय चैतवदीनवम्यां जन्मकल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्व०

वदी नवमी शुभ चैत बताय, प्रभू ढिग देवऋषीश्वर आय ।
करी बहु भक्ति नवाय सुभाल, लयो तप तादिन श्रीजिन हाल ॥
ओं ह्रीं श्री आदिनाथजिनेंद्राय चैतवदीनवम्यां तपकल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्व०

वदी शुभ ग्यारस फाल्गुण जान, सु तादिन घाति हने भगवान ।
करौ वरकेवल ज्ञानप्रकाश, हरे जगको भ्रममोहविलास ॥
ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय फाल्गुणवदी एकादशम्यां ज्ञानकल्याणकप्राप्ताय अर्घं निर्व०

वदी शुभ माघचतुर्दसि जान, लयौ प्रभुने शिवथान महान ।
करौ बहु उत्सव इन्द्रमहिंद्र, भरौ मम आस सदा जिनचद्र ॥
ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय माघवदीचतुर्दश्यां मोक्षमंगलप्राप्ताय अर्घं निर्व०

जयमाला दोहा ।

**आदि धर्म करता प्रभू, आदि ब्रह्म जगदीश ।**
**तीर्थंकर पद जिह लयौ, प्रथम नवाऊं शीस ॥**

भुजंगप्रयात छंद ।

नमों देव देवेंद्र तुम चर्ण ध्यावैं,
नमों देव इन्द्रादि सेवक कहावे ।
नमों देव तुमको तुम्हीं सुक्खदाता,
नमों देव मेरी हरो दुख असाता ॥१॥
तुम्हीं ब्रह्मरूपी सुब्रह्मा कहावौ,
तुम्हीं विष्णु स्वामी चराचर लखावौ ।
तुम्हीं देव जगदीश सर्वज्ञ नामी,
तुम्हीं देव तीर्थेश नामी अकामी ॥२॥
सुशंकर तुम्हीं हौ तुम्हीं सुक्खकारी,
सुजन्मादि त्रयपुर तुम्हीं ने विदारी ।
धरै ध्यान जो जीव जगके मझारी,
करै नास विधिको लहै ज्ञान भारी ॥३॥
स्वयंभू तुम्हीं हो महादेव नामी,
महेश्वर तुम्हीं हो तुम्हीं लोकस्वामी ।
तुम्हें ध्यानमें जो लखैं पुन्यवंता,
वही मुक्तिको राज विलसैं अनंता ॥४॥

तुम्हीं हो विधाता तुम्हीं नंददाता,
नमैं जो तुम्हें सो सदानंद पाता ।
हरौ कर्मके फंद दुखकंद मेरे,
निजानंद दीजे नमों चर्ण तेरे ॥५॥
महा मोहको मारि निजराज लीनौ,
महाज्ञानको धारि शिव वास कीनौ ।
सुनों अर्ज मेरी रिषभदेव स्वामी,
मुझे वास निजपास दीजे सुधामी ॥६॥

दोहा ।

नाभिराय मरुदेवि सुत, सदा तुम्हारी आस ।
मनवचकायलगायके, नमैं जिनेश्वरदास ॥१॥

ओं ह्रीं श्रीआदिनाथजिनेंद्राय अर्घं निर्व०

अडिल्ल छंद ।

वर्तमान जिनराय भरतके जानिये,
पंचकल्यानक धारि गये शिव थानिये ।
जो नर मनवचकाय प्रभू पूजै सही,
सो नर दिवसुख पाय लहै अष्टम मही ॥

इत्याशीर्वादः । पुष्पांजलिं क्षिपेत् ।

# १६ अथ श्रीशान्तिनाथजिन पूजा

( रामचन्द्र कृत ) अडिल्ल।

शांति जिनेश्वर नमूं तीर्थ वसु-दुगुण ही।
पंचम चक्री अनंग-दुविधषट् सुगुण ही॥
तृणवत्रिधि सब छांड धार तप शिव वरी।
आह्वानन विधि करूं वारत्रय उच्चरी॥१॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्र अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम्।
ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम्।
ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधीकरणम्॥

अथ अष्टक। ( नाराकछंद )।

शैलहेम ते पतंत आपगासु व्योम ही।
रत्नभृंग धार नीर शीत अंग सोम ही॥
रोग सोग आधि व्याधि पूजतें नसाय है।
अनंत सौख्य सार शान्तिनाथ सेय पाय है॥१॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय जन्ममृत्युजरारोगविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

चंदनादि कुंकुमादि गंध सार ल्यावहीं।
भृङ्गवृंद गुंजते समीर संग ध्यावहीं॥

रोग सोग आधि व्याधि पूजतें नसाय है।
अनंत सौख्य सार शांतिनाथ सेय पाय है ॥२॥

ओं ह्रीं श्री शांतिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय संसारताप-रोग-विनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा।

इंदु कुंद हारतें अपार स्वेत शालि हीं।
दुत्तिखंड-कार पुंज धारिये विशाल हीं॥
रोग सोग आधि व्याधि पूजतें नसाय है।
अनंत सौख्यसार शांतिनाथ सेय पाय है ॥३॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय अक्षय-पदप्राप्तये अक्षतान निर्वपामीति स्वाहा।

पंच वर्ण पुष्प सार लाइये मनोज्ञ हीं।
स्वर्ण थाल धारिये मनोज नाश योग्य हीं॥
रोग सोग आधि व्याधि पूजतें नसाय है।
अनंत सौख्य सार शांतिनाथ सेय पाय है ॥४॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय काम-बाण-विनाशनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।

खंड घृत कार चारु सद्य मोदकादि हीं।
सुष्टु मिष्ट हेम थाल धार भव्य स्वाद हीं॥

रोग सोग आधि व्याधि पूजतें नमाय है।
अनंत सौख्य सार शांतिनाथ सेय पाय है ॥५॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय क्षुधा-रोग-विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

दीप ज्योति को उद्योत धूम होत ना कदा।
रत्न थाल धार भव्य मोह ध्वांत ह्वै विदा॥
रोग सोग आधि व्याधि पूजतें नमाय है।
अनंत सौख्य सार शांतिनाथ सेय पाय है ॥६॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय मोहांधकार-रोग-विनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

अग्रचंदनादि द्रव्यसार सर्व धार ही।
स्वर्ण धूप-दानमें हुताश संग जार ही॥
रोग सोग आधि व्याधि पूजतें नमाय है।
अनंत सौख्य सार शांतिनाथ सेय पाय है ॥७॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।

चोटकेन श्री-फलेन हेम थाल को भरे।
जिनेश के गुणोघ गाय सर्वएन को हरे॥
रोग सोग आधि व्याधि पूजतें नमाय है।
अनंत सौख्यसार शांतिनाथ सेय पाय है ॥८॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेंद्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय मोक्ष-फल-प्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा।

(छप्पय) शरद इंदुसम अंबु तीर्थउद्भव तृटहारी।
चंदन दाह निकंद शालि शशितें द्युति भारी॥
सुर-तरुके वर कुसुम सद्य चरु पावन धारैं।
दीप रत्नमय ज्योति धूपतें मधु झंकारैं॥
लह फल उत्तम अर्घ कर शुभ रामचंद कणथाल भर।
श्रीशांतिनाथ के चरणयुग वसुविधि अरचें भाव धर॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय अनर्घपदप्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

अथ पंचकल्याणक। दोहा।

सर्वारथसिधितें चये, भाद्रव सप्तमि स्याम।
ऐरादे उर अवतरे, जजूं गर्भ अभिराम॥१॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय भाद्रपद-कृष्णसप्तम्यां गर्भ-कल्याण-काय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

जेठ चतुर्दशि कृष्ण ही, जनमे, श्रीभगवान।
सनपन कर सुरपति यजे, मैं जजहूँ धर ध्यान॥२॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय ज्येष्ठ-कृष्ण-चतुर्दश्यां जन्म-कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

जेठ असित चउदसि धर्यो, तप तज राज महान।
सुर नर खगपति पद जजें, मैं जजहूँ भगवान॥३॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय ज्येष्ठकृष्णचतुर्दश्यां तप-कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

पौष शुकल दशमी हने, घाति कर्म दुखदाय।
केवल लहि वृष भाषियो, जजूं शांति पद ध्याय॥४॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय पौषशुक्लदशम्यां ज्ञानकल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

कृष्ण चतुर्दशि जेठ की, हन अघाति शिवथान।
गए समेदाचल थकी, जजूं मोक्षकल्याण॥५॥

ओं ह्रीं श्रीशांतिनाथजिनेन्द्राय ज्येष्ठ-कृष्ण-चतुर्दश्यां मोक्ष-कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

अथ जयमाला। सोरठा।

शांति जिनेश्वर पाय, वंदूं मनवचकाय तें।
देहु सुमति जिनराय, यूं विनती रुचिसों करूं॥

(ढाल संसार सामरियो दोहिलो)

शांति कर्म वसु हानिकै,
सिद्ध भये शिव जाय।
शांत करो सब लोक में,
अरज यही सुख-दाय॥
शांति करो जग शांत जी॥२॥

धन नगरी हथना-पुरी,
धन्य पिता विश्व-सेन ।
धन्य उदर ऐरा सती, शांति भये सुख देन ॥
शांति करो जग शांत जी ॥३॥
भाद्रव सप्तमि कृष्ण ही, गर्भकल्याणक ठान ।
रत्न धनद वरषाइये, षट् नव मास महान ॥
शांति करो जग शान्त जी ॥४॥
जेठ असित चउदस विषे,
जन्म कल्याणक इंद ।
मेरु करचो अभिषेक जी, पूज नचे सुरवृंद ॥
शांति करो जग शांत जी ॥५॥
हेम वरण तन सोहनो, तुंग धनुष चालीस ।
आयु वरष लख नरपति, सेवत सहस बत्तीस ॥
शांति करो जग शान्त जी ॥६॥
षट् खंड नवनिधि तिय सबै, चउदह रत्नभंडार।
कछु कारण लखके तजे, खण चव असिय अगार ।
शांति करो जग शांत जी ॥७॥

देव-ऋषि सब आय के,
पूज चले जिन बोध ।
लेय सुरां शिवका धरी,
विरछ नंदी-सुर सोध ॥
शांति करो जग शांत जी ॥८॥
कृष्ण चतुर्दशि ज्येष्ठ की,
मन-परजै लह ज्ञान ।
इंद्र कल्याणक तप कर्यो,
ध्यान धर्यो भगवान् ॥
शांति करो जग शांत जी ॥९॥
षष्ठम कर हित असन के,
पुर सोमनस मझार ।
गये दियो पय मित्त जी,
वरषे रत्न अपार ॥
शांति करो जग शांत जी ॥१०॥
मौन सहित वसु दुगण ही,
वरष करे तप ध्यान ।

पौष शुकल दशमी हने,
घाति लियो प्रभु ज्ञान ॥
शांति करो जग शांत जी ॥११॥
समव-शरण धनपति रच्यो,
कमलासन परि देव ।
इंद्र नरा षट् द्रव्य की,
सुन थित थुति कर एव ॥
शांति करो जग शांत जी ॥१२॥
धन्य युगल पद मोतणो,
आयो तुम दरबार ।
धन्न उभै चख ये भये,
वदन जिनेंद्र निहार ॥
शांति करो जग शांत जी ॥१३॥
आज सफल कर ये भये,
पूजत श्रीजिन पांय ।
सीस सफल अब ही भयो,

धोकिये तुम प्रभु आय ॥
शान्ति करो जग शान्त जी ॥१४॥
आज सफल रसना भई,
तुम गुणगान करंत ।
धन्य भयो हिय मोतणो,
प्रभु पद ध्यान धरंत ॥
शान्ति करो जग शान्त जी ॥१५॥
आज सफल युग मोतणो,
श्रवण सुनत तुम बैन ।
धन्य भये वसु अंग ये,
नमत लियो अति चैन ॥
शान्ति करो जग शान्त जी ॥१६॥
राम कहै तुम गुण तणो,
इंद्र लहै नहिं पार ।
मैं मति अलप अजान हूं,
होय नहीं विस्तार ॥
शान्ति करो जग शान्त जी ॥१७॥

वरष सहस पच्चीस ही,
षोडश कम उपदेश ।
देय समेद पधारिये,
मास रहे इक शेष ॥
शान्ति करो जग शान्त जी ॥१८॥
जेठ असित चौदस गये,
हन अघाति शिव थान ।
सुर-पति उत्सव अति करचो,
मंगल मोक्ष कल्याण ॥
शान्ति करो जग शान्त जी ॥१९॥
सेवक अरज करे सुनो,
हो करुणानिधि देव ।
भवदधि दुख भयतें मुझे,
तार करूं तुम सेव ॥
शान्ति करो जग शान्त जी ॥२०॥

घत्ताछन्द—इति जिन गुणमाला, अमर रसाला,
जो भविजन कंठ धरई ।

हो दिवि अमरेश्वर, पृहमि नरेश्वर,
शिव सुन्दर ततछिन वरई ॥

ओं ह्रीं श्रीशान्तिनाथजिनेद्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय अनर्घपदप्राप्तये महार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

इति श्रीशांतिनाथजिन पूजा संपूर्ण ॥१६॥

---

# २० अथ श्रीमुनिसुव्रतनाथ जिन पूजा प्रारभ्यते ।

( रामचन्द्रकृत ) अडिल्ल ।

सकल परीषह जीत ध्यान अगिनैं हनै,
घाति चतुक लहि ज्ञान भव्य बोधै घनै ।
मुनिसुव्रत जिन पांय नमूं सिर नाय के,
आह्वानन विधि करूं चरण लवलाय के ॥

ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्र अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम् ।

ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्र अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः स्थापनम् ।

ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधीकरणम् ॥

अथ अष्टक ( ढाल जोगीरासा की )

इंदुशरदऋतु को अरनै सित मुनिचित्तसी अविकारी,
शीत सुगंध तृट परसत नासै नीरोदक भर झारी ।

मुनिसुव्रत जिनके पद पूजें दोष दुगुणनव नाशैं,
लोक सकल कर रेख ज्यों देखे ऐसो ज्ञान प्रकाशैं ॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेंद्राय गर्भ, जन्म, तप ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणक-प्राप्ताय जन्म-मृत्यु-जरारोग-विनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

घस मलयागर कुंकुम के संग कृष्णागर घनसारं,
दाह निकंदन परिमलतैं अलि धावत वृंद अपारं।
मुनिसुव्रत जिनके पद पूजे दोष दुगुणनव नाशैं,
लोक सकल कररेख ज्यों देखे ऐसो ज्ञान प्रकाशैं ॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणक-प्राप्ताय संसारातापरोगविनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा।

चंदकिरण सम उज्ज्वल दीरघ मन-रंजन अनियारे,
तंदुल ओघ अखंडित लेकर पुंज करो दृगहारे।
मुनिसुव्रत जिनके पद पूजे दोष दुगुणनव नाशैं,
लोक सकल कर रेख ज्यों देखे ऐसो ज्ञान प्रकाशैं ॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणक-प्राप्ताय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान निर्वपामीति स्वाहा।

कुसुम मनोहर पंच वरन ही सुरतरु के शुभ लावैं,
गंधसुगंधे घ्राण-रंजन गुंजत षट्-पद आवैं।

मुनिसुब्रत जिनके पद पूजे दोष दुगुण नव नाशैं,
लोक सकल कर रेख ज्यों देखे ऐसो ज्ञान प्रकाशैं ॥

ओं ह्रीं श्रीमुनिसुब्रतनाथजिनेन्द्राय गर्भ जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय कामबाणविनाशनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।

मोदक गूझा घेवर फेणी सुरही घृत्त बनावैं,
रसनारंजन रसतें पूरे कंचन थाल भरावैं।
मुनिसुब्रत जिनके पद पूजे दोष दुगुणनव नाशैं,
लोक सकल कर रेखज्यों देखे ऐसो ज्ञान प्रकाशैं ॥

ओं ह्रीं श्रीमुनिसुब्रतनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय क्षुधा-रोग विनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

दीप रत्नमय ज्योति मनोहर सुवरण पात्तर धारैं,
ध्वांत नसै जिम मेघ पवनतैं रवि आतम विस्तारैं।
मुनिसुब्रत जिनके पद पूजे दोष दुगुणनव नाशैं,
लोक सकल कर रेख ज्यों देखे ऐसो ज्ञान प्रकाशैं ॥

ओं ह्रीं श्रीमुनिसुब्रतनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय मोहांधकाररोगविनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

कृष्णागर मलयागर चंदन धूप दशांग मंगावैं,
स्वर्ण धूपायण संग हुताशन जारे मधुकर आवैं।

मुनिसुव्रत जिनके पद पूजे दोष दुगुणनव नाशै,
लोक सकल कर रेख ज्यों देखे ऐसो ज्ञान प्रकाशै ॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेंद्राय गर्भ. जन्म. तप. ज्ञान. निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा ।

फल उत्तम मनहर बहु नीके श्रीफल दाख मंगावैं,
एला खारिक आदि घनेरे घ्राण चक्षु सुहावैं ।
मुनिसुव्रत जिनके पद पूजे दोष दुगुणनव नाशै,
लोक सकल कर रेख ज्यों देखे ऐसो ज्ञान प्रकाशै ॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेंद्राय गर्भ. जन्म, तप. ज्ञान. निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा ।

जल चंदन तंदुल चरुदीपक धूप कुसुम फल लावैं,
अर्घ करें चंद वसुविधि ऐसे सो शिव के सुख पावैं ।
मुनिसुव्रत जिनके पद पूजे दोष दुगुणनव नाशै,
लोक सकल कर रेख ज्यों देखे ऐसो ज्ञान प्रकाशै ॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय गर्भ. जन्म, तप. ज्ञान. निर्वाण पंचकल्याणकप्राप्ताय अनर्घपदप्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

अथ पंचकल्याणक । ( दोहा )

प्राणत स्वर्ग थकी चये स्यामा उर अवतार ।
श्रावण द्वितिया कृष्ण ही, लयो जजं पद सार ॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेंद्राय श्रावणकृष्णद्वितीयायां गर्भ-कल्याणकाय अर्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

दशमी वदि वैशाख हो, जन्मे युतत्रय ज्ञान ।
सकल सुरासुर गिर जजे, मैं जजहूँ धर ध्यान ॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय वैशाखकृष्णादशम्यां जन्म-कल्याणकाय अर्घ्य निर्वपामीति स्वाहा ।

कृष्णदसैं वैशाख तप, धरयो परिग्रह त्याग ।
नगन दिगंबर वन बसे, जजं चरण-युग राग ॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय वैशाख-कृष्णादशम्यां तप-कल्याणकाय अर्घ निर्वपामीति स्वाहा ।

नौमी कृष्ण वैशाख अरि, हने घाति दुखदाय ।
कह्यो धर्म केवल भयो, जजं चरण गुण गाय ॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय वैशाख-कृष्ण-नवम्यां ज्ञान-कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

फाल्गुण द्वादशि कृष्ण हो, हनि अघाति निर्वाण ।
गये सुरासुर पद जजे, जजं मोक्ष कल्याण ॥
ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय फाल्गुणकृष्णाद्वादश्यां मोक्ष-कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

अथ जयमाला । दोहा ।

श्रीमुनिसुव्रत जिनतनै, नमं युगल पद सार ।
भवदधि तारन-तरन हो, पतित उधारन-हार ॥

( ढाल सीमंधरजिनवंदिस्या की )

मुनिसुव्रत जिन वंदिस्या जग सार हो, नगर कुसागर भूप ।
पिता नमं सुमित्र जो जग सार हो, श्रीहरिवंश अनूप ॥

अनूप श्रावण दूज कारी सुरग प्राणतते चये,
तब मात स्यामा गर्भ आये लोकत्रय में सुख भये।
सुरअसुर के नय मुकुट कंपे पीठ सब हरि आय हीं,
गर्भा कल्याण महंत महिमा ठानि मंगल गाय हीं ॥१॥
पट्टनव मास त्रिकालहीं, जग सार हो।
बरषे रतन अपार बदी दसै वैशाखकी, जग सार हो।
जिन जन्मे तिहवार।
तिहवार घंटा आदि बाजे सबै सुर मिल आयहीं,
जिन लेय पांडुक बन नह्वाये क्षीरजल शुभ लायहीं।
सिंगार कर पित मात सौंपे नृत्य तांडव हरि करयो,
लख हृदय हर्षित भये दंपति नाम मुनिसुव्रत धरयो ॥२॥
श्याम वरण तन तुंग है जग सार हो।
वीस धनुष परमाण, तीस सहस वर्ष आय है, जग सार हो।
कछु लांछन शुभ जान।
शुभ राज्य पंदरा सहस कीनो त्याग तृणवत बन गये,
नमः सिद्धेभ्यः कह लौंच कीनो ध्यान में प्रभु थिर भये।
तब ही भयो मन ज्ञान सुर नर पूज पद गुण गाइये,
वैशाख दसैं कृष्ण चंपक वृक्षतल व्रत भाइये ॥३॥
कर षष्ठम मिथिला गये जग सार हो।
भोजन हित जिन राय।

विश्वसेन नृप जी दयो जग सार हो ।
पय लख सुर हरषाय,
हरषाय सुर आश्चर्य कीनो पंच फिर वन जाय ही,
तप करे त्याग वरम द्वादश भांति निर्मै थाय ही ।
वैशाख नवमी कृष्ण हरिये घाति चव धर ध्यान ही,
लह ज्ञान लोक अलोक पेख्यो भयो बोध कल्याण ही ॥
समवशरण धनपति रच्यो जग सार हो,
मानसथंभ विशाल चव, चव गोपुर मोहने जग सार हो ।
खाई सजल सगाल,
सगाल वन वन कल्प-तरु पुनि चैत चंपक अंब ही,
धुज शैल सरित सुरूप सुर तिय नचैं हलत नितंब ही ।
मध सभा द्वादश सभा मंडप कमल-आसन जिन ठये,
चतु-वक्त्र अंगुल-चार अंतर भई धुनि सुन हरषये ॥५॥
तरु अशोक त्रय छत्र हैं जग सार हो, चवसठ चमर ढुलंत,
योजन वाणी मागधी जग सार हो ।
दुंदुभि मधुर धुरंत, धुरंत दुंदुभि सुमन वरषे तुंग आसनत्रय लसें,
तमपटल भा-मंडल विध्वंसे कोटि रविकी छवि नसें ।
वसु प्रातिहारिज सहित आरिज देश के भवि बोध ही,
संमेद गिर समभाव प्रणमे भृत योग निरोध ही ॥६॥
फाल्गुण द्वादश कृष्ण ही जग सार ही ।
ध्यान शुक्ल असिधार, हन अघाति शिवपुर लियो जग सार ही ।

सुख-अनंत भंडार,
भंडार सुख अविकार अवयव हीन वृद्धि नहीं कदा,
त्रिलोक की तिरकाल परिणति ज्ञान गर्भित है सदा ।
तित जन्म मरण जरा न व्यापै नाहिं सेवक भूप हो,
चिद्रूप वसु गुण-मई राजै सदा एक सरूप हो ॥७॥
तुम गुण सुर-गुरु वरनैं जग सार हो ।
जिह्वा सहस बणाय, तोऊ पार लहै नहीं जग सार हो ।
तो हमपै किम थाय ।
किम थाय हमपै तुहे वरनन देव गुरु से थक रहे,
हो कृपानाथ अनाथ के पति इहि भव में मैं दुख सहे ।
तुम तरनतारन दुख निवारन तार भव तैं नाथ जी,
चंदराम शरण निहार आयो जोर कैं युग हाथ जी ॥

दोहा ।

**श्री मुनिसुव्रित देव की, विनती परम रसाल ।**
**जो पढ़सी सुणसी सदा पासी मोक्ष विशाल ॥**

ओं ह्रीं श्रीमुनिसुव्रतनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय अनर्घपदप्राप्तये महार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

इति श्रीमुनिसुव्रतनाथजिन पूजा संपूर्णा ।

# २३ अथ श्रीपार्श्वनाथजिन पूजा।

---

रामचन्द्रकृत। ( अडिल्ल )

पारस मेरु-समान ध्यान में थिर भये।
कमठ किये उपसर्ग सर्व छिन में जये॥
ज्ञान-भानु उपजाय हानि विधि शिव वरी।
आह्वानन विधि करूं प्रणामि त्रिविधा करी॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वाननम।
ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र अत्र तिष्ठ ठः ठः स्थापनम।
ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट् सन्निधीकरणम।

अथ अष्टक। ( गीताछंद )।

जरद इंदसमान उज्वल स्वच्छ मुनि चित सारसो।
शुभ मलय मिश्रित भृंग भरि हूँ शीत अतिहि तुषार सो॥
सो नीर मनहर तृषा नाशन हिमन-उद्भव ल्यावही।
श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र पूजें हृदय हरष उपायही॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय जन्ममृत्युजरारोगविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

घनसार अगर मिलाय कुंकुम मलय संग घसाय ही ।
अति शीत होय सनेह उपजाजु वृंद एक रलाय ही ॥
सोगंध भव-तप नाश कारन कनक भाजन लाय हीं ।
श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र पूजं हृदय हरप उपाय हीं ॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय संसारतापरोगविनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा ।

सरित गंगा अंबुसींची शालि उज्वल अति घनी ।
द्युति धरे मुक्ताकी मनोहर सरल दीरघ युत अनी ॥
सो अखित-ओघ अखंड कारन अखै पद को लाय हीं ।
श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र पूजं हृदय हरप उपायहीं ॥

ओं ह्रीं श्रीपार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान निर्वपामीति स्वाहा ।

कनक निरमय रत्न जड़िये पंच वर्ण सुहावने ।
प्रसून सुन्दर अमर तरु के गंधयुत अति पावने ॥
सो लेय समर निवार कारन घ्राण चक्षु सुहाय हीं ।
श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र पूजं हृदय हरप उपाय हीं ॥४॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय कामबाणविनाशनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा ।

लक्ष्मी-निवास सरोज उद्भव तथा सोम थकी झरै।
आमोद पावन मिष्ट अति चित अमी भुंजन को हरै॥
सो चारु रस नैवेद्य कारन क्षुधा नाशन लाय ही।
श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र पूजूं हृदय हरष उपाय ही॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ. जन्म. तप. ज्ञान. निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

कनक दीप मनोज्ञ मणिमय भानु भासुर मोहने।
तम नसै ज्यों घन पवन नासै भ्रम-वर्जित सोहने॥
मम मोह निविड विध्वंस कारण लेय जिन ग्रह आयही।
श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र पूजूं हृदय हरष उपाय ही॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्राय गर्भ. जन्म. तप. ज्ञान निर्वाण पंचकल्याण प्राप्ताय मोहांधकाररोगविनाशाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

श्रीखंड अगर दशांग धूपसु कनक धूपायण भरै।
आमोदतैं अलिवृन्द आवें गुंजतैं मन को हरैं॥
वसु कर्म दुष्ट विध्वंस कारण संग अग्नि जराय ही।
श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र पूजूं हृदय हरष उपायही॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ. जन्म. तप. ज्ञान. निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।

अति मिष्ट पक्व मनोज्ञ पावन चक्षु घ्राण को हरै।
अलि गुंज करत सुगंध सेती सुधा की मरवर करै॥
सो फल मनोहर अमर-तरु के स्वर्ण थाल भराय हीं।
श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र पूजूं हृदय हरष उपाय हीं॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा।

सलिल स्वच्छ दशांग धूपसु अखित उज्वल लाय हीं।
वर कुसुम चरुतैं क्षुधा नाशै दीप ध्वांत नसाय हीं॥
कर अर्घ धूप मनोज्ञ फल ले राम शिव सुख दाय हीं।
श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र पूजूं हृदय हरष उपाय हीं॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय अनर्घपदप्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

अथ पंचकल्याणक। दोहा।

प्राणत स्वर्ग थकी चये, वामा उर अवतार।
उभय असित वैशाख हो, लयो जजूं पद सार॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्राय वैशाख कृष्ण द्वितीया गर्भ-कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

पौष कृष्ण एकादशी, तीन ज्ञान-युत देव।
जन्मे हरि सुर गिर जजे, मैं जज हूँ कर सेव॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्राय पौष कृष्ण एकादशी जन्म कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

दुर्द्धर तप सुकुमार वय, काशी देश विहाय ।
पौष कृष्ण एकादशी, धरयो जजं गुण गाय ॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्राय पौष कृष्ण एकादशी तप कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

कृष्ण चौथ शुभ चैत की, हने घाति लह ज्ञान ।
कह्यो धर्म द्विविधा मुदा, जजं बोध भगवान ॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्राय चैत्र कृष्ण चतुर्थी ज्ञान कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

सप्तमि श्रावण शुक्ल ही, शेष कर्म हन वीर ।
अविचल शिव थानक लह्यो, जजं चरण धर धीर ॥

ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्राय श्रावण शुक्ल सप्तमी मोक्ष कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

अथ जयमाला । ( दोहा )

पार्श्वनाथ जिनके नमूं, चरण कमल युग सार ।
प्रचुर भवार्णव तुम हरो, मुझ तारो अनतार ॥
श्री पार्श्वनाथ जिनेन्द्र वंदूं शुद्ध मन वच काय ।
धन पिता अश्व सेन जी धन धन्य वामा माय ॥
धन जन्म काशी देश में वाराणसी शुभ ग्राम ।
प्रभु पास दो मुझ दास को सुन अर्ज अविचल ठाम ॥
अति मनोहर सजल जलद समान सुन्दर काय ।
मुख देख के ललचाय लोचन नेक तृपति न थाय ॥

पद कमल नख द्युति कनक चपला कोटि रवि छवि धाम ।
प्रभु पास दो मुझदास की सुन अरज अविचल ठाम ॥
ह्वै अधो-मुख पंचाग्नि तपतो कमठ को चर क्रूर ।
तित अग्नि जरते नाग बोधे देय वच वृष पूर ॥
वे भये हैं धरणीन्द्र पदमा भवनत्रिक-रिधि-धाम ।
प्रभु पास दो मुझ दास की सुन अर्ज अविचल ठाम ॥
इम उरग मिरत निहार कै सब अथिर शरण न कोय ।
संसार यो भ्रम जाल है जिम चपल चपला होय ॥
हूँ एक चेतन सासतो शिव लहूँ तज के धाम ।
प्रभु पास दो मुझ दास की सुन अर्ज अविचल ठाम ॥
इम चिंतवतां लौकांतिकेश्वर आय पूजे पांय ।
परणाम कर संबोध चाले चितवते गुण धाय ॥
धन धन्य वय सुकुमार में तप धरयो अति बल धाम ।
प्रभु पास दो मुझ दास की सुन अर्ज अविचल ठाम ॥
बंदूं समय जिन धरी दीक्षा विहर अह-छित जाय ।
तित ठये बन में दुष्ट वो सुर कमठ को चर आय ॥
अति रूप भीषण धार के फुंकार पन्नग स्याम ।
प्रभु पास दो मुझ दास की सुन अर्ज अविचल ठाम ॥
ह्वै तुंग वारण सिंह गरज्यो उपल रज वरषाय ।
कर अग्नि वरषा मेघ मूसल तड़ित परलय वाय ॥

प्रभु धीर वीर अत्यंत निरभै असुर को बल खाम ।
प्रभु पास दो मुझ दास को सुन अरज अविचल ठाम ॥
वाही समय धरणीन्द्र को नय मुकुट कंप्यो पीठ ।
हरि आय सिंहासन रच्यो फणमंड कीनो ईठ ॥
तब असुर करनी भई निषफल अचल जिन जिम धाम ।
प्रभु पास दो मुझ दास को सुन अर्ज अविचल ठाम ॥८॥
धर ध्यान योग निरोध के चव-घाति कर्म उपार ।
लहि ज्ञान केवलतें चराचर लोक सकल निहार ॥
समवादि-भूति कुबेर कीनी कहै किम बुधि खाम ।
प्रभु पास दो मुझ दास को सुन अर्ज अविचल ठाम ॥९॥
हरि करी नुति कर जोर विनती धन्य दिन इह वार ।
धन घड़ाया प्रभु पास जी हम लहे भव के पार ॥
धन धन्य वाणी सुनी मैं अघनाशनी पुनि धाम ।
प्रभु पास दो मुझ दास को सुन अर्ज अविचल ठाम ॥१०॥
वसु कर्म नाश विनाश वपु शिव-नयर पाई वीर ।
वसु द्रव्यतैं वह थान पूजें टरैं भव की पीर ॥
सो अचल है सम्मेद पै मम भाव है वसु जाम ।
प्रभु पास दो मुझ दास को सुन अरज अविचल ठाम ॥११॥
कर जोर कै चंदराम भाखै अहो धन तुम देव ।
भवि बोध कै भव सिंधु तारे तरन-तारन टेव ॥

मैं नमत हूँ मो तार अब ही ढील क्यों तुम काम ।
प्रभु पास दो मुझ दास को सुन अर्ज अविचल ठाम ॥१२॥
नित पढ़ें जे नर नारि ही भव हरैं तिन की पीर ।
सुर लोक लह नर होय चक्री काम हलधर वीर ॥
पुन सर्व कर्म जु घात के लह मोक्ष सब सुख धाम ।
प्रभु पास दो मुझ दास को सुन अर्ज अविचल ठाम ॥१३॥
श्री पार्श्व जिनेश्वर नमित सुरेश्वर पूजे तिन भवपास-हरम् ।
स्वर्गादिक जावें नृपपद पावें रामचंद पुन मुक्तिभरम् ॥
ओं ह्रीं श्री पार्श्वनाथजिनेन्द्राय गर्भ. जन्म. तप. ज्ञान. निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय अनर्घपदप्राप्तयेमहाअर्घ निर्वपामीति स्वाहा ।

इति श्री पार्श्वनाथ जिन पूजा संपूर्णा ॥२३॥

# २४ अथ श्रीवर्द्धमानजिन पूजा ।

रामचन्द्र कृत ( अडिल्ल )

बोध शुद्ध परकाशक प्रभुजिन भान ही ।
लोक अलोक मझार और नहिं आन ही ॥
प्रणमूं श्रीवर्द्धमान वीरके पाय ही ।
आह्वाननविधि करूं विमल गुण ध्याय ही ॥१॥

ओं ह्रीं श्री वर्द्धमान जिनेन्द्र अत्रावतरावतर संवौषट् आह्वानम.
ओं ह्रीं श्री वर्द्धमान जिनेन्द्र अत्र तिष्ठ ठः ठः स्थापनम.
ओं ह्रीं श्री वर्द्धमान जिनेन्द्र अत्र मम सन्निहितो भव भव वषट सन्निधी करणम।

अथ अष्टक (गीता छंद)

कर्पूर-वासित शरद शशिसम धवल हार तुषारतें।
मुनि चित्त सो अति विमलसौरभ रवें मधुकर प्यारतें॥
सो हिमन-उद्भव कुंभ मणिमय नीर भर तृट् छेयहीं।
श्रीवीरनाथ जिनेन्द्र के युग चरण चर्चूं श्रेय हीं॥१॥

ओं ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय जन्म मृत्युजरारोगविनाशनाय जलं निर्वपामीति स्वाहा।

मलयनीर कपूर शीतल वर्ण पूरण इंदु हीं।
आमोद बहुल समीरतें दिग रवे मधुकरवृंद हीं॥
सो द्रव्य भवतप नाश कारण कनक भाजन लेय हीं।
श्री वीरनाथ जिनेन्द्र के युग चरण चर्चूं श्रेय हीं॥२॥

ओं ह्रीं श्रीमहावीरजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय संसारतापरोगविनाशनाय चन्दनं निर्वपामीति स्वाहा।

हिमन उद्भव सरितसोंचो शालिसित शशिद्युति धरें।
दीरघ अखंडित सरल पिंडन मुक्तसो मन को हरें॥

कर पुंजकारण अखेपदके उभै करमें लेय ही।
श्री वीरनाथ जिनेन्द्र के युग चरण चरचूं श्रेय ही ॥३॥

ओं ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय अक्षयपदप्राप्तये अक्षतान निर्वपामीति स्वाहा।

मंदार मेरु सुपारि तरुके सुमन गंधा-सक्त ही।
मधुप आवें भविनके चख लखें होय पवित्त ही॥
सो समर बाण विध्वंस कारण कुसुम उत्कर लेय ही।
श्री वीरनाथ जिनेन्द्र के युग चरण चरचूं श्रेय ही ॥४॥

ओं ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय कामबाणविनाशनाय पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।

पद्मा-निवास सरोज-आश्रित क्षुधा की आमोदसों।
चित्त सुधा भुंजन को तृपति ह्वै रवै मधुकरमोदसों॥
सो ही पीयूष क्षुधा-विनाशन चारुचरु करलेय ही।
श्रीवीरनाथ जिनेन्द्र के युग चरण चरचूं श्रेय ही ॥५॥

ओं ह्रीं श्री महावीर जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय क्षुधारोगविनाशनाय नैवेद्यं निर्वपामीति स्वाहा।

त्रैलोक्य मध्य जिनेन्द्र महिमा तेजतें दरसाय ही।
पाप-तम दिग दशों निविड सुमूलतें नसजाय ही॥

सो दीप मणिमय तेज भास्कर कनक भाजन लेय ही।
श्री वीरनाथ जिनेन्द्र के युग चरण चरचूं श्रेय ही॥

ओं ह्रीं श्री महावीर जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय मोहांधकारविनाशनाय दीपं निर्वपामीति स्वाहा।

धूप संग हुताश धारे धूम्र-व्रज दिग में हवै।
दिगपाल चिंतें मनो क्षितिधर नील से आवें इहै॥
सो मलय परिमल घ्राण रंजन सुरों को अति प्रेय ही।
श्री वीरनाथ जिनेन्द्र के युग चरण चरचूं श्रेय ही॥

ओं ह्रीं श्री महावीर जिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान, निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय अष्टकर्मदहनाय धूपं निर्वपामीति स्वाहा।

शुभ फलोत्कर पक्व मधुरे स्वरण से मन को हरे।
आमोद पावन पुंज करहूँ मनोवांछित फल भरे॥
भर थाल कनकमय अमर तरुके लखें चखको प्रेय ही।
श्री वीरनाथ जिनेन्द्र के युग चरण चरचूं श्रेय ही॥

ओं ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय मोक्षफलप्राप्तये फलं निर्वपामीति स्वाहा।

नीर गंध इत्यादि द्रव ले कमल पद सन्मतितने।
जे जजें ध्यावें वंदि सतवें ठानि उत्सव अतिघने॥
सुर होय चक्री काम हलधर तीर्थ पद की श्रेय ही।
सुख रामचन्द लहंत शिवके अघ कर प्रभु धेय ही॥

ओं ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय अनर्घपदप्राप्तये अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

अथ पञ्चकल्याणक। दोहा।

षष्ठी शुक्ल असाढ़ ही पुष्पोत्तरतैं देव।
चय त्रिशला-उर अवतरे जजं भक्ति धरयेव॥१॥

ओं ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय आषाढ़शुक्लषष्ठ्यां गर्भ कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

चैत्र शुकल त्रोदसि सुरां कीनो जन्म कल्यान।
क्षीर-उदधितैं मेरुपै मैं जजहूँ धर ध्यान॥२॥

ओं ह्रीं श्री महावीर जिनेन्द्राय चैत्र शुक्ल त्रयोदश्यां जन्मकल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

अगहन दशमी कृष्ण हो तप धारो वन जाय।
सुर नर-पति पूजा करी मैं जजहूं गुण गाय॥३॥

ओं ह्रीं श्री महावीर जिनेन्द्राय मार्गशिरकृष्ण दशम्यां तप कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

दशमी सित वैशाख की घातिकर्म चकचूर।
केवल ज्ञान उपाइयो जजं चरण गुण भूर॥४॥

ओं ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय वैशाखशुक्लदशम्यां ज्ञान कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा।

कातिक वदि मावस गये शेष कर्म हन मोष।
पावापुरतैं वीरजी जजं चरण गुण घोष॥५॥

ओं ह्रीं श्री महावीर जिनेन्द्राय कार्तिककृष्णअमावस्यां मोक्ष कल्याणकाय अर्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

अथ जयमाला । दोहा ।

सन्मति सन्मति दो मुझे हो सन्मतिदातार ।
इहै भक्तिपावन जगत होय अमल विस्तार ॥१॥

( पद्धड़ी छंद )

जय महावीर द्युति अमल भान ।
सिद्धारथ चित अंबुज फुलान ॥
जय-त्रिसला कुख कुमुदनि अनूप ।
प्रफुलावन को मुख चंद रूप ॥१॥
जय कुण्डलपुर जन्मा सुथान ।
हरिवंश व्योम मधि सुष्ट भान ॥
जय कनक वर्ण कर सप्त काय ।
हरि चिह्न बहत्तर वर्ष आय ॥२॥
जय इंद्र कह्यो महावीर सूर ।
सुन देव चलो ह्वै सर्पक्रूर ॥
फुंकार हाल विकराल देख ।
क्रीडत कुमार भाजे विशेख ॥३॥

प्रभु धीर महापन्नग अज्ञान ।
कर कीड हर्यो मद को वितान ॥
ह्वै प्रगट देवनय पूज पाय ।
परशंस कह्यो महावीर राय ॥४॥
लख पूरव भव अनुप्रेक्ष्य चिंत्य ।
भयभीत भये भवतें अत्यंत ॥
लौकांति आय थुति पूज्य पाय ।
निजथान गये सुर असुर आय ॥५॥
रच शिविका कर उत्सव अपार ।
वन जाय धरे प्रभु तज सिंगार ॥
नुति सिद्ध लौंच कच नगन काय ।
धर षष्ठम लव चिद्रूप लाय ॥६॥
तप द्वादश द्वादश वर्ष ठान ।
चउघाति हने गह खड्ग ध्यान ॥
जय अनंत चतुष्टय-लब्ध देव ।
वसु प्रातिहार्य अतिशय सुसेव ॥७॥

जय भव्यन कर भव-सिंधु पार ।
मैं प्रणमूं युग कर सीस धार ॥
जय समर-विटपिजारन हुताश ।
जय मोह तिमिरनाशन प्रकाश ॥८॥
जय दोष अठारा रहित देव ।
मुझ देहु सदा तुम चरण सेव ॥
हूं करूं वीनती जोड़ हाथ ।
भव तारन-तरन निहार नाथ ॥९॥

घत्ता छंद

श्री वीर जिनेश्वर नमत सुरेश्वर वसु विधिकर युगपद-चरचम् ।
बहुतूर बजावें गुण गण गावें, रामचन्द्र मन अति हरपम् ॥१०॥

ओं ह्रीं श्री महावीरजिनेन्द्राय गर्भ, जन्म, तप, ज्ञान निर्वाण पंचकल्याणप्राप्ताय अनर्घपदप्राप्तये महार्घ्यं निर्वपामीति स्वाहा ।

इति श्री महावीर जिन पूजा सम्पूर्णा ।

अथ पूजा फल ।

पूर्णार्घ ( अडिल्ल )

कीरति ह्वै सफुराय सुराधिप बहुसिर नावैं ।
वृद्धि सिद्धि समऋद्धि बुद्धिता श्रिय अति पावैं ॥

धर्म अर्थ लहि कामदेव नरपतिपद थावै ।
वृषभ आदि जिन जजे अर्घ कर जे नर ध्यावै ॥
वृषभआदि चउवीस जिनेश्वर ध्याव ही ।
अर्घ करै गुणगाय तूर वजावही ॥
ते पावै शिव शर्म भक्ति सुरपति करै ।
रामचन्द्र सक नांहि कीर्ति जग विसतरै ॥

ओं ह्रीं श्री ऋषभ, अजित, सम्भव, अभिनन्दन, सुमति, पद्म, सुपार्श्व, चन्द्रप्रभ, पुष्पदन्त, शीतल, श्रेयांस, वासुपूज्य, विमल, अनन्त, धर्म, शान्ति, कुन्थु, अर, मल्लि, मुनिसुव्रत, नमि, नेमि, पार्श्व, वर्द्धमान इति चतुर्विंशति जिनेन्द्रेभ्यः पूर्णार्घं निर्वपामीति स्वाहा ।

( इत्याशीर्वादः )

इति श्री चतुर्विंशति जिन पूजा ( चौधरी रामचन्द्र कृता ) संपूर्णा ।

---

# अथ महार्घ ।

गीता छन्द ।

मैं देव श्री अर्हंत पूजूं सिद्ध पूजूं चाव सों ।
आचार्य श्रीउवझाय पूजूं साधु पूजूं भाव सों ॥
अर्हंत-भाषित वैन पूजूं द्वादशांग रची गनी ।
पूजूं दिगम्बर गुरुचरन शिवहेत सब आशा धनी ॥

सर्वज्ञ-भाषित धर्म दश-विधि दयामय पूजूं सदा।
जजि भावना षोडशरतनत्रय जा बिना शिव नहिं कदा॥
त्रैलोक्यके कृत्रिम अकृत्रिम चैत्य चैत्यालय जजूं।
पंचमेरु नंदीश्वर जिनालय, खचर सुर-पूजित भजूं॥
कैलाश श्री सम्मेदगिर गिरनार मैं पूजूं सदा।
चंपापुरी पावापुरी पुनि और तीरथ सर्वदा॥
चौबीस श्री जिनराज पूजूं बीस क्षेत्र विदेह के।
नामावली इक सहस वसु जय होय पति शिव गेहके॥

दोहा।

जल गंधाक्षत पुष्प चरु, दीप धूप फल लाय।
सर्व पूज पद पूजहूं, बहु विध भक्ति बढ़ाय॥

ओं ह्रीं अर्हन्तजी सिद्धजी आचार्यजी उपाध्यायजी सर्वसाधुजी द्वादशांग जिनवाणी, दशलाक्षणिक धर्म सोलहकारण भावना सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान, सम्यक्चारित्ररत्नत्रय, तीनलोक संबंधि कृत्रिम अकृत्रिम चैत्यालय, नंदीश्वर द्वीप सम्बन्धि बावन जिन चैत्यालय, श्री सम्मेदशिखर कैलाशगिर गिरनार चंपापुर पावापुर आदि सिद्ध क्षेत्र अतिशय क्षेत्र, विद्यमान बीस तीर्थंकर, भगवानके एक हजार आठ नाम श्री वृषभादि महावीर पर्यन्त चतुर्विंशति तीर्थंकरेभ्यो जलाद्यर्घं महार्घं निर्वपामीति स्वाहा।

———

# स्वयंभू स्तोत्र भाषा।

चौपाई।

राजविषैं जुगलनि सुख कियो, राज त्याग भवि शिवपद लियो।
स्वयंबोध स्वंभू भगवान, बंदौं आदिनाथ गुणखान ॥१॥
इन्द्र छीरसागर जल लाय, मेरु न्हवाये गाय बजाय।
मदन विनाशक सुख करतार, बंदौं अजित अजितपदकार ॥२॥
शुकल ध्यानकरि करमविनाशि, घाति अघातिमकल दुखराशि।
लह्यो मुकतिपद सुख अधिकार, बंदौं संभव भवदुख टार ॥३॥
माता पच्छिम रयनमंझार, सुपने सोलह देखे सार।
भूप पूछि फल सुनि हरषाय, बंदौं अभिनंदन मनलाय ॥४॥
सब कुवादवादी सरदार, जीते स्यादवादधुनि धार।
जैनधरमपरकाशक स्वाम, सुमतिदेवपद करहुं प्रनाम ॥५॥
गर्भ अगाऊ धनपति आय, करी नगर शोभा अधिकाय।
बरसे रतन पंचदश मास, नमौं पदमप्रभु सुखकी रास ॥६॥
इंद फनिंद नरिंद त्रिकाल, बानी सुनि सुनि होहिं खुस्याल।
द्वादशसभा ज्ञानदातार, नमौं सुपारसनाथ निहार ॥७॥
सुगुन छियालिस हैं तुम माहिं, दोष अठारह कोऊ नाहिं।
मोहमहातमनाशक दीप, नमौं चंद्रप्रभ राख समीप ॥८॥
द्वादश विध तप करम विनाश, तेरहभेद चरित परकाश।
निज अनिच्छ भवि इच्छकदान, बंदौं पहुपदंत मनआन ॥९॥

भविसुखदाय सुरगतैं आय, दशविध धरम कह्यो जिनराय।
आप समान सबनि सुख देह, वंदौं शीतल धर्मसनेह ॥१०॥
समता सुधा कोपविष नाश, द्वादशांग वानी परकाश।
चारसंघ-आनंद-दातार, नमौं श्रेयांस जिनेश्वर सार ॥११॥
रतनत्रयचिरमुकुटविशाल, सोभै कंठ सुगुन मनिमाल।
मुक्तिनार भरता भगवान, वासुपूज्य बंदौं धर ध्यान ॥१२॥
परम समाधि-स्वरूप जिनेश, ज्ञानी ध्यानी हित उपदेश।
कर्मनाशि शिवसुख विलसंत, वंदौं विमलनाथ भगवंत ॥१३॥
अंतर बाहिर परिग्रह डारि, परम दिगंबरव्रतको धारि।
सर्वजीवहित-राह दिखाय, नमों अनंत वचनमनलाय ॥१४॥
सात तत्त्व पंचासतिकाय, अरथ नवों छ दरब बहुभाय।
लोक अलोक सकल परकाश। वंदों धर्मनाथ अविनाश ॥१५॥
पंचम चक्रवरति निधिभोग, कामदेव द्वादशम मनोग।
शांतिकरन सोलह जिनराय, शांतिनाथ बंदौं हरपाय ॥१६॥
बहुथुति करे हरप नहि होय, निंदे दोप गहैं नहिं कोय।
शीलवान परब्रह्मस्वरूप, वंदौं कुंथुनाथ शिवभूप ॥१७॥
द्वादशगण पूजैं सुखदाय, थुति वंदना करैं अधिकाय।
जाकी निजथुति कबहुं न होय, वंदौं अरजिनवर-पद दोय ॥१८॥
परभव रतनत्रय-अनुराग, इह भव व्याह समय वैराग।
बालब्रह्मपूरनव्रतधार, बंदौं मल्लिनाथ जिनसार ॥१९॥

बिन उपदेश स्वयं वैराग, थुति लौकांत करै पगलाग
नमः सिद्ध कहि सब व्रत लेहिं, बंदौं मुनिसुव्रत व्रत देहिं ॥२०॥
श्रावक विद्यावंत निहार, भगतिभावसों दियो अहार।
बरसी रतनराशि ततकाल, बंदौं नमिप्रभु दीनदयाल ॥२१॥
सब जीवन की बंदी छोर, रागद्वेष द्वै बंधन तोर।
रजमति तजि शिवतियसों मिले, नेमिनाथ बंदौं सुख निले २२॥
दैत्य कियो उपसर्ग अपार, ध्यान देखि आयो फनधार।
गयो कमठ शठ मुख कर श्याम, नमो मेरुसम पारसस्वाम २३॥
भवसागरतैं जीव अपार, धरमपोतमें धरे निहार।
डूबत काढे दया विचार, वर्द्धमान बंदौं बहुबार ॥२४॥

दोहा।

चौबीसौं पदकमलजुग, बंदौं मनवचकाय।
'द्यानत' पढ़ै सुनै सदा, सो प्रभु क्यों न सहाय।

---

# शांतिपाठ संस्कृत।

( शांतिपाठ बोलते समय दोनों हाथों से पुष्पवृष्टि करते रहें )

दोधकवृत्तं

शांतिजिनं शशिनिर्मलवक्त्रं, शीलगुणव्रतसंयमपात्रं।
अष्टशतार्चितलक्षणगात्रं, नौमि जिनोत्तममम्बुजनेत्रं ॥१॥

पंचममीप्सितचक्रधराणां, पूजितमिन्द्रनरेन्द्रगणैश्च ।
शांतिकरं गणशांतिमभीप्सुः षोडशतीर्थकरं प्रणमामि ॥२॥
दिव्यतरुः सुरपुष्पसुवृष्टिर्दुन्दुभिरासनयोजनघोषौ ।
आतपवारणचामरयुग्मे यस्य विभाति च मंडलतेजः ॥३॥
तं जगदर्चितशांतिजिनेन्द्रं शांतिकरं शिरसा प्रणमामि ।
सर्वगणाय तु यच्छतु शांतिं मह्यमरं पठते परमां च ॥४॥

वसंततिलका छंद।

येऽभ्यर्चिता मुकुटकुंडलहाररत्नैः, शक्रादिभिः
सुरगणैः स्तुतपादपद्माः। ते मे जिनाः प्रवरवंशजगत्प्रदीपा-
स्तीर्थंकराः सततशांतिकरा भवन्तु ॥ ५ ॥

इन्द्रवज्रा।

संपूजकानां प्रतिपालकानां यतीन्द्रसामान्यतपोधनानां ।
देशस्य राष्ट्रस्य पुरस्य राज्ञः करोतु शांतिं भगवान् जिनेन्द्रः ६॥

स्रग्धरावृत्तं।

क्षेमं सर्वप्रजानां प्रभवतु बलवान धार्मिको भूमिपालः,
काले काले च सम्यग्वर्षतु मघवा व्याधयो यांतु नाशं।
दुर्भिक्षं चौरमारी क्षणमपि जगतां मास्मभूज्जीवलोके,
जैनेन्द्रं धर्मचक्रं प्रभवतु सततं सर्वसौख्यप्रदायि ॥७॥

अनुष्टुप्।

प्रध्वस्तघातिकर्माणः केवलज्ञानभास्कराः।
कुर्वंतु जगतः शांतिं वृषभाद्या जिनेश्वराः ॥८॥

प्रथमं करणं चरणं द्रव्यं नमः।

### अथेष्ट प्रार्थना ।

शास्त्राभ्यासो जिनपतिनुतिः संगतिः सर्वदार्यैः,
सद्वृत्तानां गुणगणकथादोषवादे च मौनं ।
सर्वस्यापि प्रियहितवचो भावना चात्मतत्त्वे,
संपद्यंतां मम भवभवे यावदेतेऽपवर्गः ॥९॥

### आर्यावृत्तं ।

तव पादौ मम हृदये मम हृदयं तव पदद्वये लीनं ।
तिष्ठतु जिनेन्द्र! तावद्यावन्निर्वाणसंप्राप्ति ॥१०॥
अक्खरपयत्थहीणं मत्ताहीणं च जं मए भणियं ।
तं खमउ णाणदेव य मज्झवि दुक्खक्खयं दिंतु ॥११॥
दुःक्खक्खओ कम्मक्खओ, समाहिमरणं च बोहिलाहो य ।
मम होउ जगतबान्धव तव, जिणवर चरणसरणेण ॥

### संस्कृत प्रार्थना ।

त्रिभुवनगुरो! जिनेश्वर! परमानन्दैककारणं कुरुष्व ।
मयि किंकरेत्र करुणा यथा तथा जायते मुक्तिः ॥१३॥
निर्विण्णोहं नितरामर्हन् बहुदुक्खया भवस्थित्या ।
अपुनर्भवाय भवहर कुरु करुणामत्र मयि दीने ॥१४॥
उद्धर मां पतितमतो विषमाद् भवकूपतः कृपां कृत्वा ।
अर्हन्नलमुद्धरणे त्वमसीति पुनः पुनर्वच्मि ॥१५॥

त्वं कारुणिकः स्वामी त्वमेव शरणं जिनेश! तेनाहं।
मोहरिपुदलितमानं फूत्करणं तव पुरः कुर्वे ॥१६॥
ग्रामपतेरपि करुणा परेण केनाप्युपद्रुते पुंसि।
जगतां प्रभो! न किं तव, जिन! मयि खलु कर्मभिः प्रहते १७॥
अपहर मम जन्म दयां, कृत्वेत्येकवचसि वक्तव्ये।
तेनातिदग्ध इति मे बभूव देव! प्रलापित्वं ॥१८॥
तव जिनवर चरणाब्जयुगं करुणामृतशीतलं यावत्।
संसारतापतप्तः करोमि हृदि तावदेव सुखी ॥१९॥
जगदेकशरण भगवन्! नौमि श्रीपद्मनंदितगुणौघ!
किं बहुना कुरु करुणामत्र जने शरणमापन्ने ॥२०॥

---

परिपुष्पांजलि क्षिपेत्।

## भाषा प्रार्थना।

पं० पन्नालाल विशारद महरौनी कृत।

हे त्रिभुवन गुरु जिनवर, परमानन्दैकहेतु हितकारी।
करहु दया किंकर पर प्रार्भी ज्यों होय मोक्ष सुखकारी ॥१॥
हे अर्हन् भवहारी, भवथितिमें मैं भयो दुखी भारी।
दया दीन पर कीजे, फिर नहिं अब बार होय दुखकारी ॥२॥
जग-उद्धार प्रभो! मम करि उद्धार विषमभव जलसे।
बारबार यह विनती करता हूं मैं पतित दुखी दिलसे ॥३॥

तुम प्रभु करुणासागर, तुम ही अशरण शरण जगत स्वामी।
दुखित मोहरिपुसे मैं, यातैं करता पुकार जिन नामी ॥४॥
एक गांवपति भी जब, करुणा करता प्रबल दुखित जनपर।
तब हे त्रिभुवनपति तुम करुणा क्या नहीं करोगे फिर मुझपर५॥
विनती यही हमारी, मेटो संसार भ्रमण भयकारी।
दुःखी भयो मैं भारी, तातैं करता पुकार बहुभारी ॥६॥
करुणामृतकर शीतल, भवतप-हारी चरण कमल तेरे।
रहें हृदयमें मेरे जब तक हैं कर्म मुझे जग घेरे ॥७॥
पद्मनंदि गुण-वंदित, भगवन! संसार शरण-उपकारी।
अंतिम विनय हमारी, करुणाकर करहु भव जलधि पारी ॥८॥

---

# शास्त्र-पूजा विधान

शास्त्रजीको उच्चासन पर विराजमान करके पर्युषण पर्व में निम्न प्रकार पूजा करनी चाहिये।

सरस्वती पूजा

**जनम जरा मृतु छय करै, हरै कुनय जड़रीति।**
**भवसागरसों ले तिरै, पूजै जिनवचप्रीति ॥१॥**

ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतिवाग्वादिनि! अत्र अवतर अवतर! संवौषट्। ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतिवाग्वादिनि! अत्र तिष्ठ तिष्ठ ठः ठः। ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतिवाग्वादिनि! अत्र मम सन्निहिता भव भव वषट्।

क्षीरोदधिगंगा, विमल तरंगा, सलिल अभंगा सुखसंगा।
भरि कंचन झारी, धार निकारी, तृषा निवारी हितचंगा ॥
तीर्थंकरकी धुनि, गणधरने सुनि, अंग रचे चुनि, ज्ञानमई।
सो जिनवरवानी, शिवसुखदानी, त्रिभुवनमानी पूज्य भई १॥
ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै जलं निर्वपामीति स्वाहा।

करपूर मंगाया चंदन आया केशर लाया, रंगभरी।
शारदपद वंदों मन अभिनंदों, पापनिकंदों दाह हरी ॥
तीर्थंकरकी धुनि, गणधरने सुनि, अंग रचे चुनि ज्ञानमई।
सो जिनवरवानी, शिवसुखदानी, त्रिभुवन मानी पूज्य भई॥
ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै चंदनं निर्वपामीति स्वाहा।

सुखदासकमोदं, धारक मोदं, अति अनुमोदं चंदसमं।
बहुभक्ति बढ़ाई, कीरति गाई होहु सहाई, मात ममं॥
तीर्थंकरकी धुनि, गणधरने सुनि, अंग रचे चुनि, ज्ञानमई।
सो जिनवरवानी, शिवसुखदानी त्रिभुवन मानी पूज्य भई ॥
ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै अक्षतान निर्वपामीति०

बहुफूलसुवासं, विमल प्रकाशं, आनंदरासं लाय धरे।
मम काम मिटायो, शील बढ़ायो, सुख उपजायो, दोष हरे॥
तीर्थंकरकी धुनि, गणधरने सुनि, अंग रचे चुनि, ज्ञानमई।
सो जिनवरवानी, शिवसुखदानी, त्रिभुवन मानी पूज्य भई॥
ओं ह्रीं श्रीजिनमुखोद्भवसरस्वतीदेव्यै:पुष्पं निर्वपामीति स्वाहा।

